**न्याघ**—संज्ञा पुं० [सं० न्याय] १. नियम नीति। आचरण। पद्धति। उ०—ऊधो, ताको न्याव है जाहि न सूझै नैन।—सूर (शब्द०)। २. उचित पक्ष। वाजिब बात। कर्तव्य का ठीक निर्धारण। ३ विवेक। उचित अनुचित की बुद्धि। इसाफ। जैसे,—जो तुम्हारे न्याव मे आवे वही करो। ४ दो पक्षों के बीच निर्णय। विवाद वा झगड़े का निबटेरा। व्यवहार या मुकद्दमे का फैसला। जैसे —राजा करे सो न्याव।

क्रि० प्र०—करना।—होना।

मुहा०—न्याव चुकाना = झगड़ा निबटाना। विवाद का निर्णय करना। फैसला करना।

**न्यास**—संज्ञा पुं० [सं०] [वि० न्यस्त] १ स्थापन। रखना। २. यथास्थान स्थापन। जगह पर रखना। ठीक जगह क्रम से लगाना या सजाना। ३. स्थाप्य द्रव्य। किसी की वस्तु जो दूसरे के यहाँ इस विश्वास पर रखी हो कि वह उसकी रक्षा करेगा और माँगने पर लौटा देगा। धरोहर। थाती। ४ अर्पण। ५ त्याग। ६. सन्यास। ७ पूजा की तांत्रिक पद्धति के अनुसार देवता के भिन्न भिन्न अगो का ध्यान करते हुए मत्र पढ़कर उनपर विशेष वर्णों का स्थापन।

यौ०—अगन्यास। करन्यास।

८. किसी रोग या बाधा की शाति के लिये रोगी या बाधाग्रस्त मनुष्य के एक एक अग पर हाथ ले जाकर मत्र पढ़ने का विधान। ९. काशिका वृत्ति (को०)। १०. निशान। चिह्न (को०)। ११ आवाज या ध्वनि का मद करना (को०)। १२ अकन। चित्रण (को०)।

**न्यासधारी**—संज्ञा पुं० [सं०] थाती रखनेवाला। धरोहर रखनेवाला (को०)।

**न्यासस्वर**—संज्ञा पुं० [सं०] वह स्वर जिससे कोई राग समाप्त किया जाय।

**न्यासापह्नव**—संज्ञा पुं० [सं०] धरोहर को डकार जाना। थाती लौटाने से अस्वीकार करना (को०)।

**न्यासिक**—वि० [सं०] धरोहर रखनेवाला। जो किसी की थाती रखे।

**न्यासी**—संज्ञा पुं० [सं० न्यासिन्] सन्यासी (को०)।

**न्युब्ज**[1]—वि० [सं०] १. अधोमुख। औंधा। २ कुबड़ा। ३ रोग से जिसकी कमर टेढ़ी हो गई हो।

**न्युब्ज**[2]—संज्ञा पुं० १ कुश। २ माला। ३ एक यज्ञपात्र। ४ कर्मरग फल। कमरख। ५ न्यग्रोध वृक्ष (को०)।

**न्युब्जखड्ग**—संज्ञा पुं० [सं०] टेढ़ी तलवार। वक्रखड्ग (को०)।

**न्यूज**—संज्ञा स्त्री० [अं०] समाचार। सवाद। वृत्तात। वृत्त। खबर।

यौ०—न्यूजप्रिंट = समाचारपत्र छापने का कागज। एक प्रकार का कागज। न्यूजपेपर।

**न्यूजपेपर**—संज्ञा पुं० [अ०] समाचारपत्र। अखबार।

**न्यून**—वि० [सं०] १ कम। थोड़ा। अल्प। २ घटकर। कम। नीचा। ३ नीच। क्षुद्र। ४ विकारयुक्त। विकृत।

**न्यूनता**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १ कमी। २ हीनता।

**न्यूनांग**—वि० [सं० न्यूनाङ्ग] विकलांग। अगभग। अपग (को०)।

**न्यूनाधिक**—वि० [सं०] १. थोड़ा बहुत। कमोबेश (को०)।

**न्योचनी**—संज्ञा स्त्री० [सं०] १. सायण के अनुसार दासी या सेविका। २. स्त्रियों का एक आभूषण (को०)।

**न्योछावर**—संज्ञा स्त्री० [हिं० निछावर] दे० 'निछावर'।

**न्योजी**†—संज्ञा स्त्री० [हिं० लीची ?] १ लीची नामक फल। उ०—कोइ नारँग कोइ झाड़ चिरौंजी। कोइ कटहर बड़हर कोइ न्योजी।—जायसी (शब्द०)। २ नेता। चिलगोजा।

**न्योतना**—क्रि० स० [हिं० न्योता + ना (प्रत्य०)] १ किसी रीति रस्म या आनद उत्सव आदि में सम्मिलित होने के लिये इष्ट मित्र, बधु बांधव आदि को बुलाना। निमन्त्रित करना।

संयो० क्रि०—देना।

२ दूसरे को अपने यहाँ भोजन करने के लिये बुलाना। जैसे,—उसने सौ ब्राह्मण न्योते हैं।

**न्योतनी**—संज्ञा स्त्री० [हिं० न्योतना] वह खाना पीना जो विवाह आदि मगल अवसरों पर होता है।

**न्योतहरी**—संज्ञा पुं० [हिं० न्योता] निमन्त्रित मनुष्य। न्योते में आया हुआ आदमी।

**न्योता**—संज्ञा पुं० [सं० निमन्त्रण] किसी रीति रस्म, आनद उत्सव आदि में सम्मिलित होने के लिये इष्ट मित्र, बधु बांधव आदि का आह्वान। बुलावा। निमंत्रण।

क्रि० प्र०—देना।

२. अपने स्थान पर भोजन के लिये बुलावा। भोजन स्वीकार करने की प्रार्थना। जैसे,—उन्होंने दस ब्राह्मणों को न्योता दिया है।

क्रि० प्र०—आना।—जाना।—देना।

३ वह भोजन जो दूसरे को अपने यहाँ कराया जाय या दूसरे के यहाँ (उसकी प्रार्थना पर) किया जाय। दावत। जैसे,—(क) वह न्योता खाने गया है। (ख) हमें न्योता खिलाओ।

क्रि० प्र०—खाना।—खिलाना।

४ वह भेंट या धन जो अपने इष्टमित्र, सबंधी इत्यादि के यहाँ से किसी शुभ या अशुभ कार्य में सम्मिलित होने का न्योता पाकर उसके यहाँ भेजा जाता है। जैसे,—इसकी कन्या के विवाह में मैंने १००) न्योता भेजा था।

**न्योरा**[1]—संज्ञा पुं० [हिं० नेवला] दे० 'नेवला'।

**न्योरा**[2]—संज्ञा पुं० [सं० नूपुर] बड़े दानों का घुँघरू। नेवर।

**न्योला**—संज्ञा पुं० [हिं० नेवला] दे० 'न्योला'।

**न्योली**—संज्ञा स्त्री० [सं० नली] नेती, धोती, आदि के समान हठयोग की एक क्रिया जिसमें पेट के नलों को पानी से साफ करते हैं।

**न्यौज**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० नैवेद्य] नेवज। नैवेद्य।

**नृप**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० नृप] राजा। नृप।

**न्वैनी**(पु)—संज्ञा स्त्री० [हिं०] दे० 'नोहनी', 'नोई'।

**न्हवाना**(पु)—क्रि० स० [सं० स्नापन, प्रा० ण्हावण] स्नान कराना। नहवाना।

**न्हान**(पु)—संज्ञा पुं० [सं० स्नान, प्रा० ण्हान] दे० 'नहान'।

**न्हाना**(पु)—क्रि० अ० [सं० स्नान, प्रा० ण्हाण] दे० 'नहाना'।

**न्हावना**(पु)—क्रि० स० [दे० स्नापन, प्रा० ण्हावण, हिं० नहवाना] स्नान कराना। नहलाना।